दनकेधनुषहीहै।७४।अरदोउनेत्रनौहनकेसमीपकैसेसोहैमांनूंजगजीतजोकामताके
तीक्ष्णबांणहीहै।७५।अररतनकुंडलतिनिकरिमंडितदोउकांनश्रीमेनासैमां
तिरूपस्त्रीकेहीहिंडोलाहीहै।७६।अरमहामनोहरउतंगनासिकादोउने
त्रनिकै … कैसीसोहैमांनूंदोउने … सपरधाकेनिरोधकेनिमित्तसेतहीबांधीहै।७७।
अरजाकामुखकमलमांनदांतनिकीदीप्तिरूपकेसरिअरअधररूपसुगंधपत्रनिकरि
मित।७८।अरगिरकेतटसमांनमहाविस्तीर्णवक्षस्थलसोभितकेहाररूपजलके
प्रवाहकरिमांनूंलक्ष्मीकेसुषकाकारणमहाउदारधारामंडपमहलहीहै।७९।
केभुजसिषरकेयूरसहितदेदीप्यमांनमांनूंलक्ष्मीकीक्रीडाकेअर्थिक्रीडागिरकेसिष
हीरतनमईरचेहैं।८०।अरदोउभुजाजूडासमानलंबीसुंदरहथेलीनिकरिसोभित
मांनूंकल्पवृक्षकीउन्नतसाषापल्लवकरिमंडितहीहै।८१।अरशरीरकैमध्यगंभीरना
भिदक्षिणावर्त्तसोनाकूंधरतीभईमांनूंसमुद्रकाभवणहीहै।८२।अरकेहरिकीसीक
टिअतिसुंदरकांचीदामकरिवेष्टितसोहतीभईमांनूंवेदिकासहितजंबूद्वीपकीथ
हीहै।८३।अरदोऊनितंबमहामनोहरमांनूंसोनारूपगिरकेनितंबहीहैं।अर
निकेनेत्ररूपबाणनिकेनिसांनेहीहैं।८४।अरदोउजंघावज्रकेथंभसमांन(
अरकेलिकेथंभसमांनकोमलमहामनोहरमांनूंकामकेतीरानिकेतरकसही

त्रकेवीचि
सपर

है।७५। अरु कमलसमांन चरण अंगुरीरूपपत्रनिकरि सोभितनखनिकी कांतिरूप केसरिकूं धरैं मांनूं लक्ष्मी के निवासही है।७६। यानैं तिराजाका रूपनवयौवनविषैं अतिसोहतानया मांनूं सवसुंदरताका संचै करियाका ग्रारी रख्या है।७७। सोकेवलरूपकी सोभाहीकरि जगतकूं न जीता वस पुरुषनिकी संगतिकरि पाई है राजमंत्रकी सक्तिताकरि जगतकूं जीततानया।७८। सो राजा दीरघदरसीताके आरि मंत्री महाबुद्धिवान मांनूं एव्यास्यो मंत्री राजाके प्राणही है जैसैं जीवकै इंद्री बल आयु स्वास एच्यारि प्राण जीवनके मूलकारण है तैसैं।७९। महामति। संभिन्नमति। सुमति। सुयंबुद्ध एच्यारि राजरूप मंदिरके मुलथंभ होतेभये।८०। तिनि मैं सुयंबुद्ध सम्यग्दृष्टी सुद्धबुद्धी और तीनूं मिथ्यादृष्टी परंतु स्वामिकार्य विषैं च्यास्यौंही सावधान राजाके हितविषैं उद्यमी।८१। महाबलका राजसोई भया सूं दताके एच्यास्यौं मंत्री पदसमान होतेभये।८२। सो राजा कवहू आरिनिसूं मंत्र करै कवहू तीनसूं कवहू दोयसूं कवहू एकसूं।८३। एसव ही राजकार्य विषैं निपुण यथार्थ मंत्रके वेत्ता और राजा आपवक्तसावधान राजकार्य मैं निपुण सो याके मंत्रकी मंत्री अतिप्रसंसा करते भए जैसैं जगवान तीर्थंकर स्वयंबुद्धनिके वैराग्य भावकी लौकांतिक देव स्तुति ही करै है।८४। सो राजा मंत्रीनिकूं आज्ञा

त

य

रीमहाबुद्धिवांनजानिसमस्तराजकाजारतिनिकूंसौंपिआपराजलोकसहितवि
धररांजानिकेभोगचिरकालभोगवताभया।८५।सीतलमंदसुगंधपवनकरिहरिकी।
याहैसंभोगकाषेदजानै।महासुंदरमहासघनकल्पवृक्षनिकेनंदनवनसारिषेव
नतिनिमैंस्त्रीनिसहितदेवनिकीसीक्रीडाकरताभया।८७।पुन्यकेउदयतैंनमीभूतभ
येहैविद्याधरनिकेअधिपतिजाकूंतिनिकेसि रकेमुकटनिमैंरतनजडितमछनि
केचिन्हदेदीप्यमानतिनिमुकटनिकेअग्रभागकरिसपरसेहैंचरणारविंदजाके
वहृतकालविनयाईगिरपरिरमताभया।जैसैंसुमेरविषैसुरेंद्ररमैं होणहारहै जिनेंद्रप
दकीलक्ष्मीजाकै।।८८।।इतिश्रीभगवत्जिनसेनाचार्यविरचितमहापुराणम
ध्येश्रीरिषभदेवकेपूर्वभववर्ननविषैमहाबलकाउत्पत्तिवर्ननंनामचतु
र्थपूर्णभया।। ।।४।। ।।ॐनमःसिद्धं।।अथानंतरराजाकावरसगांठिका॰
दिनसोअतिउछाहरूपाभीतवादित्रनृत्यहोयरहेहैं।१।राजासिंघासनविरा
ज्याहुतादीरसागरकीतरंगसमांनउजलचमरसुंदरस्त्रीढारतीहुती।२।वेस्त्री
मदनरूपवृक्षकीमंजरीलावण्यतारूपसमुद्रकीलहरिसुंदरताकीकली
राजाकैसमीपसोहतीहुती।३।अरबड़ेबड़ेराजामुकटधारीचौगिरदबैठेहुते
तिनिकरिराजावेढ्याकैसासोहताहुताजैसापर्वतहुताजैसापर्वतनिकरिवेढ्या



९६

सुमेरसो है।४। राजा के वक्षस्थल विषै मोतिन का हार खंडमां की कि रणि समान उज्ज्वल
ऐसा सोहता भया। जैसा हिमाचल के तट विषै नीझरना सो है।५। अर मोतिन के हार वै
मध्य इंद्रनील मणि कैसी सोहती हुती। जैसा हंस तिनकी पंकति मैं स्याम कंव का हंस
सो है।६। मंत्री प्रोहित सेनापति राजश्रेष्टी। तथा और अधिकारी राजा के निकटि सबही
हुते।७। सो राजा कारूसं मुकलनि कारूसं संभाषण का रूकूं दान का रूका सन
मान का रूकूं स्थानक। इत्यादि चेष्टा करि सबनि कूं तृप्ति करता राजा कृपा की दृष्टि
करि चोवता संता सबनिकूं प्रफुलित करता हुता।८। अर गीत नृत्य वादित्र होय र
हे हुते। राजा अति प्रवीण पुरुषनि सूं गोष्टि करता हुता। अर नाना प्रकार के गुणवंत
लोग अपने अपने गुण दिखावते हुते तिनिकी सभा के चतुर लोक तिन सहित राजा प
रीक्षा करता हुता सबनिकूं यथायोग्य दान देता हुता।९। अर वहै वहै राजा मह
सावंत तिनि अपने श्रेष्टि पुरुषनि हाथि भेट भेजी हुती तिनिकूं द्वारपाल ल्याय करि
प्रणाम करावते हुते। राजा अनुग्रह की दृष्टि करि पोषता हुता।१०। अर तिनि
की भेट लेता हुता। परचक्र के बडे बडे नृपनि के महत्तर मनुष्य तिनिकूं वस्त्राभ
रन देता यथायोग्य सनमान करता हुता।११। या भांति परम आनंद कूं विस्तारता
आदमुन उदयकूं धरैं मंत्रीवर्ग सहित यथेष्ट आनंद मंडप विषै विराज्या हुता।१२

।। ता समैं स्वयंबुद्ध मंत्री पूर्ण है बुद्धि जाकी सो राजाकूं प्रीतिरूप देखि स्वामी के हित
मति महा इष्ट मिष्ट वचन कहता भया।।१३।। हे षगाधीस मेरी बात सुनहु। मैं तिहारे क
ल्याण की कहूं हूं। हे प्रभो यह विद्याधरी विभूति पुन्य का फल जानहु।।१४।। धर्म तैं इष्ट
पदार्थनि की प्राप्ति होय है। तातैं महा बुद्धिमान सुख होय है सो पुरुषनि षेकूं धर्म सूं प्रीति क
रनी योग्य है।।१५।। यह सब राज संपदा नाना प्रकार के भोग उत्तम कुल विषै जनम सुंद
रता स्वरूपता पंडितता दीर्घ आयु आरोग्यता धर्म का फल जानौ।।१६।। कारण वि
ना कार्य की उतपत्ति नांही। जैसैं दीप विना दीप्ति नांही।।१७।। बीज विना अंकुरे नांही। मे
घ विना वर्षा नांही। छत्र विना छाया नांही। तैसैं धर्म विना संपदा नांही।।१८।। अर जैसैं वि
जीतव्य नांही। खार भूमि तैं धान की उतपत्ति नांही। अगनि तैं आल्हाद नांही। तै
धर्म तैं सुख नांही।।१९।। तातैं धर्म का साधन करहु जातैं इंद्र अहमिंद्र चक्रवर्त्ति
दवी पाईए। देवगति पाईए। अर परंपराय मुक्ति की प्राप्ति होय। स्वर्ग मो
रण धर्म ही है। ताका विस्तार सुनहु।।२०।। धर्म का मूल दया है। प्राणीनि कै दुष
षित चित्त कोमल होय पराये दुख निवारै सो दया कहिए। एक दया की रक्षा कै
निमित्त समस्त गुण कहे हैं।।२१।। मन इंद्रीनि का निरोध क्षमा अहिंसा तप दा
न सील ध्यान वैराग्य ए सर्व धर्म के चिन्ह हैं।।२२।। अहिंसा सत्य अचौर्य ब्रह्मच

फ

र्या परिग्रह का त्याग। धर्म के लक्षण है। यह वीतराग देव का भाष्या धर्म सार है। २३ अता
तैं सर्व राज्यादि धर्म के फल जानि धर्म विषै स्थिर बुद्धि करऊ। २४। हे बुद्धिवान महाभा
ग यह लक्ष्मी चंचल है। या हिमाचली की या चाहै तौ अपनी शक्ति प्रमाण धर्म का से
वन करऊ। २५। ऐसे कल्याण के कारण धर्मरूप। अर्थरूप। यशरूप। वचन कहि स्व
यंबुद्ध मंत्री मौन गहि रह्या। २६। तब दुरमती महामति नाम धर्म के वचन सहि न स
क्या सो भूतवादक हि ऐ नास्तिकवाद ताकी चरचा करता भया। २७। चारवाक म
त के अभिप्राय करि जीवतत्त्व का अभाव कहता भया। इहां कोउ प्रश्न करै जो मह
विदेह मैं द्रव्यमिथ्यात्व नांही कुगुरु कुदेव नांही तौ नास्तिक चरचा कैसैं भई ताका
समाधान। भाव मिथ्यात जीवनि कै अनादि काल का लाग्या है सो सदा सर्वत्र है।
जाकै समकित उपजै ताकै मिथ्यात्व जाय। सम्यक्त का लक्षण आस्तिक्य। अर मिथ्यात्व
का लक्षण नास्तिक्य। सो मिथ्यादृष्टी जीवनि कै नास्तिक बुद्धि उपजै है। ताका आश्च
र्य नांही नास्तिक बुद्धि मंत्री राजा सूं कहै है। २८। हे देव जीव पदार्थ होय तौ धर्म का
साधन संभवै। अर जीव ही नांही तौ धर्म कों न करै अर फल कों न भोगवै। २९। पृथ्वी
जल। आग्नि। पौन। इन के मिलाप तैं चेतना प्रगट होय है। जैसैं मधु के कारण गुड़ धा
र जड़ी इत्यादि तिनि के संयोग करि मदशक्ति प्रगट होय है। ३०। काया तैं भिन्न कों

उजीवपदार्थहमारेजानिवेमैंनांही॥ शरीरहीआत्माहै॥ जैसैंआकासकापुस्फकाहूनैंदे-
ख्यानांहीकहिवेमात्रहै॥ तैसैंसरीरसौंजुदाजीवकाहूनैंदेख्यानांहीकहिवेमात्रहै॥ ३१॥
तातैंनधर्मनपापनकोऊपरलोक॥ जीवजलकेबुदबुदावतशरीरकेनाससहोतैं
यहै॥ ३२॥ तातैंपरलोककेसुषनिमित्तियालोककेसुषतजिजेपेखेकरैहै॥ तेदोऊ
लोककेसुषतैंरहितवृथाकलेशभोगवैहै॥ ३३॥ तातैंइनिजीवनिकैपरलोककेअर्थी
अभिलाषाहैथाहै॥ जैसैंमुषविषैआयामांसमिषताहितजिकरिस्यालमीनके
सकीआसाकरिजलमैपरै॥ सोदोऊषोईकरैहै॥ तैसैंयालोककेसुषतजेसोगये॥
रपरलोकनांहीतातैंदोऊषोईहोयहै॥ ३५॥ परलोककेअरथीव्रतरूभोगनि
तजिसुषकीइच्छाकरिपरभवकेभोगचाहैहैं॥ सोग्रामकात्यागकरिआंगुरीचा
है॥ इनिमैंबुद्धिनांही॥ ३६॥ यामांतिवहपापीभूतवादीनास्तिकअपनेमतकीयुक्ति
कहिचुपहोयरह्या॥ वऊरिमंत्रीसंभिन्नमतवादरूपषाजिकूंषुजावता॥ मुलककताअ
नेविज्ञानाद्वैतवादकाप्रकासकरिजीवकानास्तिकहताभया॥ ३७॥ वहपापीइरा
रीस्वयंबुद्धसूंकहैहै॥ हेजीव वादीतजीवमानैहै॥ सोकोऊजीवपदार्थहैकाहू
नैंदेख्याकोउजीवकादृष्टाहै॥ यहसवजगतषिणभंगुरक्षेयज्ञायकादिभेदरहितसं
कलविज्ञानमात्रहीहै॥ ३८॥ अरवहविज्ञानअसंकल्पनारहितआभेदहै॥ सोसरिकौ

भ्रांतिकरि

वकरि उपजै नांही। ऐसा षिणभंगुर है॥४१॥ ए वचन बाक मुनि स्वयंबुद्ध बोल्या। हे विज्ञानवादी
तेरा विज्ञान अंश कल्पना रहित षिनभंगुर है ताकै यह स्मरणादिक कैसैं संभवै। तब वानैं
कही जैसैं लोक मरै है परंतु संतान सदा चली जाय है तैसैं संतान का स्मरणादिक संभवै
है। सो संतान स्मरणादिक तैं जुदा नांही है॥४२॥ षणभंगुर जो वस्तु ता विषै स्मरणादिक है
सो अनुमान करि है। जैसैं नषकेसादिक दूरि करि ए हैं। वकरि वे उपजे है। तिनि विषै ऐसी भ्रां
ति होय है मानूं वेही है॥४१॥ अर संसारी जीवनिकै ए पांच ही दुख है। विज्ञान वेदना आ
मा इत्यादि अर इंद्री पांच तथा शब्दादि विषय पांच अर मन॥४२॥ वकरि धर्माय तनु एवा
र दुख ही है। तातैं समस्त पदार्थ विज्ञान संतानतैं भिन्न नांही। कोई परलोक विषै फला
का भोक्ता जीव पदार्थ तुम मानौ हौ सो नांही॥४३॥ तातैं तुम परलोक के सुष कै अर्थि अप
र भव के दुषनिवारण कै अर्थि यत्न करौ हौ सो वृथा है। जैसैं कोऊ आकास के परिवृ
का जय करै सो वृथा है॥४४॥ ऐसा कहि करि संभिन्नमति विज्ञानवादी चुप होय रह्या
अर सतमत नामा स्त्रूपवादी अपनी प्रसंसा करता संतानैरात्मवादका अवलंब
न करि बोल्या॥४५॥ हे स्वयंबुद्ध यह जगत समस्त शून्य है। अर भ्रांति करि मिथ्या ही भा
सै है। जैसैं स्वप्न अर इंद्रजालादि विषै हस्ती अर घोटकादि दृष्टि परै है। सो मिथ्या है॥४६॥
तातैं कहै तिहारा जीव अर कहां परलोक यह सर्व मेघपटलवत षिणभंगुर है। अर स

त्पहै।४७। यातैं तुम जैनी परलोक कै निमित्ति तपश्चरणादिक करैहो। सो वृथा कलेश करौ
हौ। परमार्थकूं नांही जानौ हौ।४८। जैसैं ग्रीषम रति विषै मृग मृगतृष्णा कहिए भाडली
कूं देषि करि जलकी बुद्धि करि दौरै सो जल कहां। जैसैं तुम परभवविषै सुषके अर्थी वृ
था तपसंयमादिक करि कलेस करौ हौ।४९। यों नास्तिक ती नौं मिथ्याती भूतवादी। वि
ज्ञानवादी। अर सून्यवादी। षोटे दृष्टांत षोटी युक्ति करि वृथा वचन कहि चुप है
तब स्वयंबुद्ध तीनूं का षंडन करते बोले।५०। प्रथम भूतवादी सौं कहै है। हे भूतवादी
तूं वृथा आत्मा की नास्तिकता कैसें कहै है। पृथ्वी। अप। तेज। वायु। इनिके योगतैं
जीव होहै। ऐसी तू मानै है। सो प्रत्यक्ष मिथ्या है। इनि भूतनितैं जीव जुदा है। इहप्रतीति
रि।५१। काय अर आत्मा एक नांही। काय जड है। अर जीव चैतन्य है। दोउ पदार्थ के
स्वभाव भिन्न है।५२। इनिमैं एकता नांही। जैसैं षडग अर म्यांन भिन्न भिन्न है। षडग तौ
अभ्यंतर है। अर म्यांन बाह्य है। तैसैं जीव अभ्यंतर है। शरीर बाह्य है।५३। अर जीव का अथवा जीव
लक्षण चेतना सो पृथ्वी अप तेज वायु करि उत्पन्न नांही। इनिमैं जाति भेद है। सो इनि
भिन्नता तैं चैतन्य का ज्ञानपनां होय है।५४। देह के विकार जे इंद्रियादिक ते चेतन होय
वेकूं समर्थ नांही। अर स्पर्शादि पृथ्वी के विकार तिनितैं चेतन्य जुदा है। अर मूर्तिक सं
धतैं रहित है।५५। पृथ्वी आदि जड चेतन होय वेकूं समर्थ नांही। जैसैं घर अर दीपग

कासंबंधभिन्नभिन्नहै। तैसैं जीवअरपुद्गलकासंबंधभिन्नभिन्नहै।५६। जीवकाअरज्ञा
नादिगुणकाएकीभावहै। जीवअरजडकाएकत्वनांही। अरसर्वसरीरैविषैएकआत
मानांही। अंगअंगमैंजुदेजुदेजीवहै।५७। हेभूतवादीजीवतौअमूरतीकहै अरपृथ्वीआ
दिजडहै। तिनितैंजीवकैसैं निपजै। मूर्त्तीककारणतैंमूरतीकनिपजै। अमूरतीकननिप
जै।५८। जैसाकारणतैसाकार्य। तबभूतवादीबोल्या। हेस्वयंबुद्धअमूरतीकइंद्रियज्ञानमू
र्त्तिवंतइंद्रीनितैंनिपज्यादेषिएहै। सोकारणतौमूरतीक। अरकार्यअमूरतीकक्यों
भया। तबस्वयंबुद्धकही। इहइंद्रियज्ञानकथंचितप्रकारमूरतीकहै।५९। काहेतैंज्ञो
(?) संसारीजीवनिश्चयकरितौअमूरतीकहीहै। अरव्यवहारनयकरिअनादिका
लकेकर्मकरिबंधेहै। शरीरकासंबंधधारेहै। तातैंइनिकूंकथंचितप्रकारमूरती
कहूकहिए। याहीतैंइंद्रीयजनितज्ञानहूकथंचितप्रकारमूरतीकजानहुइंद्रीनिके
योगकरिप्रगटहोयहै। इंद्रीयाकेनिमतिरूपकारणहै। अरमूलकारणजीवकाअशुद्ध
भावहै [illegible] जीवनिकेअशुद्धपरिणामकर्मकेसंयोगतैंहै। अरकर्मकासंयोगरा
गादिभावनिकरिहै।६०। तबभूतवादीबोल्याजीवनिकेकायरूपपरणमनकरिवेकूं
कोऊऔरहीकारणहै। तबस्वयंबुद्धकहीकर्महीहैसारथीजाकैऐसासंसारीजीव
सोहीकारणहैताविनाऔरनांही।६१। अरतूकहैहैएजीवअविनासीनांही।पहम

लाशरीर रह्यो फिरि ह्यां न आयो। अरु यह सरीर रह्यो डि आगैं न जायगो। जल के बुदबुदा वत न
उपजे है। अरु विलय न जायगो। सो ऐसी विपरीति भ्रममति करि। जीव अविनासी है स
र्वनिश्वर है। नवे न चे शरीर जीव ग्रहै है। ६२। अरु हे भूतवादी कारण दोय है। एक मूलका
रण। जाति मित्तकारण सो जीव के इह शरीर मूल कारण तौ न बनै काहे तैं इनि देहउनि
की जाति भिन्न भिन्न दीषै है। तातैं मूल कारण नांही। ६३। अर कहोगे निमित्तकारण है
तौ निमित्तकारण तौ शरीर भया। मूलकारण कौन। कदाचित कहौगे मूल कारण सृष्टि
भूत चतुष्टय है। पृथ्वी आदि सो यह भी असत्य। ६४। भूत तौ देह के कारण है आत्मा
के कारण नांही। आत्मा स्वयंभू है। काहू करि कीया नांही। अरु इह देह भूतमई
त्मा देहि तैं भिन्न अनै चैतन्य लक्षण लीए विराजै है। सो चैतन्य लक्षण का मूल
रण आत्मा ही है। ६५। पृथ्वी आदि जड है। तुम जो मदिरा का दृष्टांत दीया। जो गुड वो
जडी आदि सामग्री मिलि करि मदिरा होय है। तैसैं पृथ्वी अप तेज वायु के मि
पकरि जीव होय है। सो यह दृष्टांत याही तैं मिथ्या जो मद्य के कारण जड अरु मद
शक्ति जड कारण तैं जड होय। जड नि तैं चेतना कैसैं होय। भूत चतुष्टय तौ जड इनि
तैं चेतना की प्रगटता न होय। ६६। हे भूतवादी जानिए है तू भूल करि ग्रहीत है। लो
भूत लागा है। तातैं जगत कूं भूत मात्र कहै है। सो तेरा कहना असत्य है। ६७। पृथि

आरमरीजडहै

वी आदि भूत चतुष्टय विषै पूर्वै चेतना नांहीं तिनके संयोग विषै चेतना कैसैं उपजै। अचेतन वि
षै चेतना सक्ति नांहीं यह बात प्रगट है तूं कहै है। यह जगत जीव रहित है सो जड जीवनि करि भ
र्या है। ए बात स्वयं बुद्ध की सुनि करि भूतवादी बोल्या हे स्वयंबुद्ध जीव तौ है परंतु परलो
क नांहीं॥ ६८॥ तब स्वयंबुद्ध कही। हे नास्तिक तुम जीव का वर्त्तमान शरीर मान्या सो वर्त्तमा
न सरीर तौ आगै शरीर था ताहि छोडि करि आया जब भया। अर यह शरीर नष्ट है गा
तब और सरीर विषै जायगा। जैसैं वर्तमान शरीर विषै ज्ञानमई जीव तिष्ठै है। तैसैं ही अती
त अनागत देह विषै भी तिष्ठै था अर तिष्ठैगा॥ ६९॥ सो शरीर सूं जुदा जैसैं सरीर जानौं एही पर
लोक यह उत्तम निसंदेह जानौ। यह जीव जैसे कर्म करै है तैसे परभव विषै भोगवै है॥ ७०॥
अर केयक जीवनि कूं जातिसमरण होय है। सो परभव न था तौ जातिसमरण कै
सै भया। सो जातिस्मरण तैं अर जिनवचन की प्रतीति तैं अर अनेक देहनि विषै भ्र
मन आगमन तैं जीव सदा सासता ही है। अज्ञान भाव करि संसारी भया चतुर्गति मैं भ्र
मण करै है। अर ज्ञानभाव करि हे सिवपद विषै अचल रहै है॥ ७१॥ जैसैं जंत्र का
हिये बादित्र सो बादित्री का बजाया बाजै है। तैसैं या सरीर की सुखदुख के अभिप्राय
कूं लीएं जो चेष्टा सो जीव के योग तै है॥ ७२॥ अर भूत संयोग तैं चेतना की उत्पत्ति हो
य तौ रांधिवे विषै चूल्हे चढाईए जो हांडी ता विषैं माटी तोय पवन है अर हांडी मैं ज

लक्ष्यानिकासंयोग है। पवनकार्फकनाशोणमूतचतुष्टयमेलेतेचेतन का।
नतैपजी। यातेंतिनूतवादी। तिनाध्याजेमततातिविषैदूषणकैजपजिवेतैतिनका
तमूढनिकेप्रलापवतहुथाहै। अवानूतवादीकेवचननतलागपुरषकैमैहेजिन
मैसारनांही। ७४। यातेंतिस्पादवादकीयुक्तिकरिनूतवादीकोहटायस्वयंवृ०
ज्ञानाद्वैतवादसंकहतेनये। हेविज्ञानवादीनकहहैं। एजडचेतनसवज्ञानमात्र
है। दूजापदार्थतांहीसोतेरेहीकहिवैमैंद्वैतनावसामहैं। एकतोजवकहायाअव
दूजाहै। जोविज्ञानमात्रएकहीहै तौकहनेकोंपरना। औरसाधिककहियेजाकेंम
धिए। औरसाधनकहिएसाधिवेकाउपायसोएदोऊजाएकहीहै तौतत्वकानिश्च
कोंनमोतिनया। ७५। औरजडपदार्थतोज्ञानवर्जितहैं। औरतऔसाकहैदेजाम
कलज्ञानमात्रहीहै। सोतेरेऔसेवचनहीतैंअन्यपदार्थतिकासिद्धिभयहै। और
जोकदाचितकहैगायहविज्ञानमात्रसाधकवचनहविज्ञानहीहै। ७६। तौहम
पूछविज्ञानमात्रकथनकोंतप्रमा एकरिमिद्धनया। औरकोंनतेंमाध्यो। औरा
द १हितजोअद्वैतवादतातिविषैदइग्राहिवेवारा। औरयहग्राहिवेयाएऔसानंद।
कैसैंनया। एकहीवस्तुहैतौगुरुशिष्यसंबंधकाहेका। औरमोक्षकाउपायकाहे।
काविनाद्वैतनावसाधननांही। ७७। औरसाधनविनातत्त्वकानिश्चयनांही। तातें

य पदार्थ नहीं है तौ ज्ञान जानै कौन कौं। अर जानैं विनि ज्ञान नाम कैसैं पावै। जैसैं प्र
काशिवे योग्य वस्तु ही नहीं है तौ प्रकाशक नाम कैसैं कहिवे मैं आवै। तातैं प्रकाशिवे योग्य अ
र प्रकाशन ए वा राए अनादि तैं हैं। ज्ञेय अर ज्ञान का संबंध अनादि निधन है। अर तू कहै
है एक विज्ञानाद्वैतवाद ही है। तौ इह अपना इह पर का ऐसा जानपना तेरै होय है। अक
नांही। जो तू कहैगा होय है तौ या कहिवे मैं अद्वैतवाद का खंडन भया। ७९। अर जो कहैगा
मेरै अपने पराये का भेद नांही। तौ तेरै ऐसा विचार काहे तैं भया जो इह मैं अर इह पर जो तू कहै
गा अनुमान करि जान्यां। तौ तेरै इजे पदार्थ की सिद्धि निश्चै करि भई। जो दूजा पदार्थ था तौ
अनुमान कीया। ८०। अर जो सर्व पदार्थ विज्ञान रूप ही है तौ इह वचन कल्पना सकल
है था इजा पदार्थ ही नांही तौ सांच झूठ का निर्णय काहे तैं भया जो तेरै भेद कल्पना नांही तौ
स्वमत परमत का विकल्प काहे का। एक ही पदार्थ है तौ सत्य अर मिथ्या कैसैं बनैं। ८१। ता
तैं साध्य साधन के भेद तैं वाह्य पदार्थ है। अर सबनि का ज्ञाता ज्ञान है। तू ज्ञेय ज्ञान दोय
नांही मानै है। सो इह तेरा वाद बालकनि का सा वचन है। मूढनि कूं प्रिय लागै। विवेकीन
नि कूं न लागै। ८२। या भांति चरचा करि विज्ञानवादी कूं हटाय स्याद्वादी शून्यवादी सौं
बोलै है शून्यवादी तू सर्व शून्य मानै है। कछु ही नांही तौ तेरा यह शून्यवाद का कहन हा
रा सास्त्र है अक नांही। ८३। तौ तू कहैगा है तौ तेरा शून्यवाद ह्स्या गया। अर जो कहैगा
एरीयप्रभरे

नांही तौ तैं इह शून्यवादकी वचनाकह्यां तैं जानी।८६। शून्यवादकौं न नैवक्ता यावक्ता कै नेहा
है कनांही। जो कहनहारा है अर कथन है तौ शून्यवादका है का। अर जो कहोगे कोउ व
क्ता नांही अर यह वाद हू नांही। तौ सर्व शून्य तुम कैसैं जान्यां।८७। तातैं तिहारे शून्यवा
दीनि के वचन बावरे के से हैं। जीव परलोक अर दयारूप संयमरूप धर्म प्रगट है।८८। य
ह सर्वज्ञ का भाष्या सिद्धांत तत्वज्ञानीनि कूं प्रिय है। और संसारी जीवन के भाषे वृथा वाद
सा ज्य है।८९। या भांति स्वयंबुद्ध के वचन करि तीनूं वादी हटे। अर सकल सभा निःसं
सई जिनसासन की प्रशंसा करि तिनि कै नई। अर राजा बहुत प्रसन्न भया।९०। वे परवादी प
र्वत रूप हुते सो स्वयंबुद्ध के वचन रूप वज्र करि चूरे। सकल सभा अर सभा का पति
ल होय तिष्टे।९१। तब स्वयंबुद्ध देखी मुनी अर अनुभवी जो कथा सो राजा कूं कहता
भया। हो महाराज तुम एक प्राचीन कथा सुनहु। तिहारे वंस विषै एक विद्याधरनिका
सिरोमनि राजा अरविंद भोंडू भया।९२। सो पुण्य के प्रभाव करि या परमपुरी की
। करता भया। गर्ववंत जे परचक्र के सामंत तिनि की भुजानि का गर्व निवारता भ
ता।९३। अर विद्याधरन पनि के उत्कृष्ट भोगभोग वता भया। ता कै दोय पुत्र एक हरिचं
द्र कुरुविंद।९४। सो राजा अरविंद बहुत आरंभ परिग्रह के योग तैं रौद्रध्यानी होय
र का युबांधता भया। सो बहुआसाता का है उदय जहां।९५। सो ताकै स्तुति कट आई तब

दाहज्वर उपज्यौ अतिदुःसह आताप विसतर्‌यौ ॥ ९४ ॥ सो कमलनि के जलकरि याकूं सींच्या
अर ताल का वीजणां की पौन करी अर मलियागर चंदन का लेप कीया तो तिनि के हा
र पहराये तो उदाह न मिट्‌या ॥ ९५ ॥ अर राजा अरिविंद की विद्या सब विमुख होय गई ॥ पुन
ण्य के क्षयतें हीन शक्ति भया जैसें गजराज का मद उतरि जाय अर निरमद होय जाय ॥
९६ ॥ सो दाह का आताप न सहारि सक्या तब बडे पुत्र हरिचंद कूं बुलाय आज्ञा करी
९७ ॥ अहो पुत्र मेरे अंग विषें संताप बहुत बध्या है देखि मेरे अंग के संगतें कमलनि
के हार मुरझाय गये हैं ॥ ९८ ॥ तातें मोहि उत्तर कुरु भोगभूमि विषें तिहारी विद्या करि
ग बेग ही मैं जायवे की शक्ति नांही ॥ तहां भोगभूमि के मनोहर वन विषें सीता नदी के
तरंगनि कूं स्पर्शती ॥ ९९ ॥ कल्पवृक्षनि कूं हलावती सीतल मंद सुगंध पवन है ता
करि मेरा दाह सांत होयगा ॥ १०० ॥ तब पुत्र नैं अपनी आकासगामिनी विद्या पिता पैं प
ठाई सो ता पापी कूं भोगभूमि न लेजाय सकी ॥ तब विद्या के विमुख होवे करि पुत्र
नैं पिता की व्याधि असाध्य जांनी अर बहुत चिंतावांन भया ॥ अनेक उपाय चिंतवै सो
कछू बनैं नांही ॥ १ ॥ एक दिन राजा के अंग परि रुद्र को किल
लरते कूं तैतिन का पूंछ तैं लोही का बूंद परी ॥ आताकरि किछु
यकता कै समाधान भया ॥ तब पाप के योगतें विचारी इह मैं ना जितें परम औषधि

पाई ॥४॥ दूजे कुरविंदनामा पुत्र कूं वुलाय कही हे पुत्र एक वापिका मो हि रूधिर
पूर्ण करि दे क्यों पापवि भंग अवधि तैं जानि करि कह ताम याजो या वनमैं मृग वहूत है
ति निके रूधिर करि वापिका पूर्ण करि दे ऐसा वचन सुनि करियह पुत्र पाप
रैवे कूं कायर सो रूप कछु पहोय रह्या ॥७॥ वक्र रिपिता की आज्ञा तैं वनमैं गया ॥
वधित्ता नी मुनि का दरसण भया सो मुनि कही तेरे पिता की आयु अलप है आ
मरि करि नर्क जायगा सो तूं ता के अर्थि जे सेअनर्थ मति करै तब यह मुनि के उपदे
स तैं पाप कार्य तैं परान्मुख भया ॥८॥ तथापि पिता का वचन उलंघ्या न जाया सो आ
लता के रंग ता की वापिका भराय दई ॥९॥ अर पिता कूं कही वापी तयार है सो वह
पापी अति हरषित भया जैसें कोउ दरिद्री निधान कूं पाय हर्षित होय ॥१०॥ सो कर्म
ल रंग जल ता करि व्याप्त वह दुष्टता वापी कौं देखि वहूत सुषमान ता भया ॥११॥ तहां वाहि
प्रवेश कराया सो प्रवेश करता मानूं वैतरणी ही मैं प्रवेस कीया ॥ तहां पथेष्ट अवगाहन क
रिता जल तैं कुरले करि आलता के रंग की वावरी जानि पुत्र के मारिवे का उद्यमी
भया नूं नरकायु का वंध पूर्ण कीया चाहे है ॥ अर विंदपा वरूप समुद्र केवधाय
वंदही है ॥१२॥ सो रोस करि पुत्र के हालिवे कूं छुरी ले करि दौर्या सो आप छुरी परि
स्या उदर विदार्या गया मरि करि अधर्म तैं नर्क विषै गया ॥१३॥ यह कथा श्रवण करया

गरी विषै के यत्न करै है ।१४। पुत्र पितादि पसोनु के अस्त होय तैं कमल की नांई मुदित होय गया । अर सोच की दसा कूं प्राप्त भया ।१५। जैसें हाथी का दांत टूटि जाय । अर सर्प कि फण की मणि जाती रहै तैसा होय गया ।१६। यह कथा प्रसिद्ध है । घकूरि तिहारे वंस समुद्र सारिसा विस्तीर्ण ताविषै दंडनामा राजा भया । वसि कीया है वैरीनि का मंडल जानैं ।१७। ताकै मणि माली पुत्र जैसा समुद्र विषै माणिक तिपजै सो राजा दंड पुत्र कूं युवराज पद देय आपनो गा निविषै आसक्त भया ।१८। ज्यूं ज्यूं वृद्ध भया त्यूं त्यूं विषय की वांछा वढती भई । स्त्री वस्त्र आभरणादि विषै तिष्णा अधिक भई ।१९। सो अत्यंत विषयासक्त महा कुटिल तिर्यंच आयु का बंध कर ता भया ।२०। आयु के अंति आर्त्तध्यान करि मूवा सो अपना भंडार विषै महा अजगर भया ।२१। ता हिंसा तिस मरण भया सो पुत्र कूं भंडार मैं आय वहे देखि और नि कूं आयवे न देय ।२२। तब मणि माली मुनिराज कूं पूछी मुनि कही यह तेरा पिता है लो भ के योग करि सर्प भया है ।२३। तब वह पिता की भक्ति करि ता की ममता निवारि वे अर्थि निकटि वै विकरि लेइ की नरा वानी कहता भया ।२४। हे पिता तुम धनरिद्धि विषै मोहित हूता अर विषय की ति हारे आसक्तता हुती तातैं कुयोनि मैं पर ।२५। धिक्कार है या विषयरूप आमिष कूं अव तुम ऊरजना नि वचन करौ । यह विष फल समान दुख दाई है ।२६। अर गाडी के पहे की नांई संसार की लीर निरंतर चालै । अर जै सैं कं वस्य प्राण

आदि०आ०
५८

डुषतैंछूटैहै।तैसेंडुषतैंछूटैहैं।२८।अरअहेरीकेरागकीनांईविस्वासउपजायमनुष्यरूप
मृगनिकूंहरौहै।२९।तांबूलकीनांईरागकूंवधावैहै।अरअंधकारकीनांईमारगकानि
रोधकरैहै।३०।अरजैसेंजिनमतका निराकर्णकरैतैसेंइहधर्मकूंहरैहै।अरबिजु
रीकेचमत्कारवतचंचलहै।इंद्रधनुषवतनानारंगकूंधरैहै।३१।अरमिलनगुरहैवकृत
कहिवेकरिकहा।देषकरुणाविषयजीवनिकूंसंसारवनविषैनटकांवैहै।धिकारहोऊदूनि
जिनिकैसेवनकरिजीवनर्कनिगोदमैंपरैहैं।३२।अरनमस्कारहोऊमहामुनिनिकूंजेवि
षयविकारतैंविरक्तमनऐनिश्चलहैबुद्धिजिनिकीतपहीधनजिनिकै।यानांतिपुत्री
पुत्रकूंनिंदतामया।३३।ऐसेपुत्रकेधर्मरूपवचनतैंअज्ञानरूपतिमिरदूरिहोय
मोहरूपअंधकारअजगरका।३४।सोधर्मरूपऔषधकूंपायविषैयाभिलाषरूप
विषकावमनकरतामया।अरअपनैंपापकर्मनिकाअतिपश्चातापकीया।३५।
महाविरक्तहोयअनसनतपकरितनकूंतजिस्वर्गविषैवडीरिद्धिकाधारीदेवभ
या।सोअवधिज्ञानकरिपूर्वव्रतांतजानिमध्यलोकविषैआयकरिमणिमालीकी
स्तुतिकरिमहामणिनिकाहारदीया।३६।कैसाहैहारकांतिजाकी।३७।सोवहहारअ
उमपहरेंहै।रतननिकीकिरणनिकरिअतिदैदिप्यमानमानूंलक्ष्मीकेहासका
पहीहै।३८।बहुरिदेवऔरकथामुनिनिकेंदेषनहारेकेईइहविद्याधरअब

५९

रुहै ॥४९॥ तिहारा दादा राजा सहस्रबल जानैं प्रजाकूं अपने स्वेदर गुणनि करि मोहित
करी सब निजो भ्यां हमारे सिर परि स्वामी है ॥५०॥ सो चिरकाल राज्यभोग करि भोगनितैं नि
स्पृह भया तिहारे पिताकूं राज देय ॥५१॥ सम्यक्दृष्टी श्रावगके व्रत धारता भया
अपरिणाम के योगनितैं देवगतिका बंध कीया ॥५२॥ अनसन अमोदरी आदि तप क
रि समाधि तैं देह तजि ॥५३॥ अर स्वौधर्म देवलोक सात सागर का आयु पाय अणिमादि
करि ऋद्धिका धारक भया ॥५४॥ सो सुमेरपरि नंदनवन विषै आया हूता अर आप
वहां क्रीडा है तिनायें हम रुल्लार हूते सो देव तुमकूं अपनां पोता जानि स्नेह करिक
हता भया ॥५५॥ हे कुमर जैन का धर्म जीवनिकूं कल्याणकारण है तूं कबहू विसरै म
ति इह सिख्या दई ॥५६॥ अर तिहारा पडदादा राजा सहस्रबल विद्याधरनिके राजेंद्र
जो हिनवे है सब निके मस्तक परि आरूढ है आज्ञाजाकी ॥५७॥ सो तिहारे दादेकूं
राज देय जैनकी दिख्या आदरी निर्वाण का साधनहारी ॥५८॥ अर पृथ्वी विषै वि
रकी या साक्षात सूर्य समान ज्ञानरूप किरण करि मिथ्यात रूप अंधकार हरि की
या ॥५९॥ मर्म के प्रभाव करि केवलज्ञान उपजाय सुरनर मुनिनि करि पूज्य होय पर
मधाम पधारे ॥६०॥ अर तिहारा पिता राजा अतिबल महाधर्मात्मा तुमकूं राज देय दिगं
बर भया ॥६१॥ पुत्र पौत्र अनेक विद्याधर तिनि सहित तपकरै है सो मोक्ष पधारैंगे ॥६

।धर्म अधर्म के फल दिषाये तिहारे स्वंसकेनपनिकी प्रसिद्ध कथा तुमकूं कही॥५४॥ धर्म
ध्यांनके फल कहे राजा अरविंद तौ रुद्रध्यांन करि नर्कि गये। अर राजा दंड आर्ति
न करि सर्प भये। अर राजा सतवल धर्म ध्यांन करि देव भये। अर सहस्रवल ध्यांन — सुकल
मोक्ष गये। अतिवल मुक्ति जांहिंगे॥५५॥ धर्मात्मा जीवनिकूं स्वर्ग मुक्ति दुर्लभ नांही॥ भगवां
का उपदेस नय प्रमाणरूप है॥ प्रमांण परोक्ष अर प्रतक्ष॥५६॥ यह जिनधर्म प्रसिद्ध पर
सक्ति — म पद का कारण है। तुम जौ महाफलवा हौ हौ तौ प्रमाण धर्मकूं सेवो॥५७॥ स्वयंबुद्ध के व
चन अति गंभीर हैं अति उदार तिनिकूं सुनि करि सकल सभा के लोक जिनधर्म की श्र
द्धा विषै दृढ भये॥५८॥ यह अर्हंतदेव का मार्ग सार है॥ और सर्व कल्पना है॥ स्वयंबु
द्ध के वचन तैं सभा के लोकनि कै यह प्रतीति आवती भई॥५९॥ अर सर्व ऐसी जानते भ
ये यह सम्यक्दृष्टी व्रत का धारक गुणवांन सीलवांन सरलस्वभाव गुरभक्त शास्त्र
वेत्ता विशेषवुधी॥६०॥ परम श्रावक के गुणनिकरि प्रसंसा योग्य है॥ यह स्वयंबुद्ध म
तिवुद्ध है॥ याहि अति सभा के लोक प्रसंसा करते भए॥६१॥
जा महावल स्वयंबुद्ध के वचन प्रमाण करि अति प्रसंसा करता भया मन मैं जानी स्वयं
वुद्ध महावुद्धिवांन है॥६२॥ एक दिन स्वयंबुद्ध कैं भगवांन के चैत्यालय वंदना कै अर्थि सु
रपर्वत गया॥६३॥ सो सुमेर भद्रसाल नंदन सौमनस पांडुक इनि च्यारि वननि करि

सोभितजेललभासरणोवषअसोकसप्तछदअंबूचंपकएच्यारिवनतेंसुम
षेरूच्यारिवनहै॥ अरजैसैंजिनसासनअनादिनिधनस्वप्रमाणहै तैसैंसुमेरूअना
दिनिधनलक्षयोजनकाप्रमांणलीएंहै॥ ८४॥ अरमांनूंयहसुमेरमहाउन्नतव
जाहीहैराजाराजनिकाआधीसयहपर्वतनिकाआधीस॥ अरराजातौसदव्रतक
एनलाआचरणोकाधारक॥ अरयहसदव्रतकहिएनलागोलहै॥ अरराजातौसदा
स्थितिकहिंमर्यादाकाधारक॥ अरयहसदाकालहैस्थितिजाकी॥ अरराजाकै
तौविस्तीर्णकटक॥ अरयाकैविस्तीर्णतट॥ ८५॥ वऊरियहसुमेरमांनूंआदिपुरष
रूपमांकूंधरैहै॥ आदिपुरषतौसर्वलोकमैंउन्नतकहिएउतकृष्ट॥ अरयहसर्व
कमैंउतकृष्टहै आदिपुरषतौसर्वराजानिकैइंद्र॥ अरयह
सर्वगिरिनिकाइंद्र॥ आदिपुरषरूवर्ण॥ अरयहरूवर्ण॥ वेऊस्वर्णवर्णयहरूस्वर्ण
वर्ण॥ ८६॥ वऊरियहुगिरराजामांनूंसुरराजहीहै॥ सुरराजकैवज्र॥ अरयाकैवज्र
हिएहीरा॥ वाकैअपछरानिकाआश्रय॥ अरयाकैअपसरकहिएजलकेसरोवरअव
ज्योतिकरिमंडित॥ यहज्योतिषीदेवनिकरिमंडित॥ ८७॥ अरयाकीचूलिकाकेउप
रिप्रथमस्वर्गकारितुविमानआयरह्याहै॥ सोमांनूंयहसुमेरस्वर्गलोककेधार
एकमोटाथंभहीहै॥ ८८॥ अरअपनीकटिमेखलानिकरिवनकीपंकतिधरैहैवन

महासुंदरसर्वरतिकेफलफूलहैं मानूंकल्पवृक्षनिकीस्पर्द्धा करि सर्वरतिकेफ
फूलदेहै ॥६०॥ मानूं यह सुमेर सुवर्णमई महाउन्नत रत्ननिकी क्रांतिकरि युक्त
गवानके जन्माभिषेक अर्थि अनादिकालका देवनि पीढ़ ही बांध्या है ॥७०॥ भगवा
अभिषेककाकारण अर जिनमंदिरनिका धारनताकरि उपार्ज्या पुन्यताकरि
नूं निसंदेह स्वर्गकूं चल्या गया है ॥७१॥ अर यह सुमेर जंबूद्वीपरूप राजाका मुकट ही है
है जंबूद्वीप राजा लवलसमुद्रका नीलजल सो ही है मनोज्ञवस्त्र जाकै ॥७२॥ अर मानूं
यह सुमेर जगतरूप तलाव कै मध्यकालरूप पवनकरि कमलनिकी केसरिका पुंज ही
छ्या है महासुंदर पीत है प्रभा जाकी ऐसा है जगतरूप तलाव कुलाचलरूप क
लोलनिकरि सोभायमान है ॥ अर संगीतकी ध्वनि सो ई जई पंषीनिकी ध्वनिताक
रि सोभित है ॥७३॥ अर नंदनादि वनरूप अर सुर असुरनि सेजा सो ही फूलि रहे है कम की
लजा विषै ॥७४॥ अर विषयनिके रूंखे सुष सो ही भया मकरंद ता विषै आसक्त
रूप नवर भ्रमण करै है जहां अर महानदीनिका प्रवाह सो है ई जलजा विषै ॥७
ऐसे संसार सरोवर विषै यह गिरवर मानूं कमलनिकी केसरिका पुंज ही है ॥७६॥
सो स्वयंबुद्ध मंत्री दूरितैं गिरराजकूं देषता भया ऐसा है गिरराज जिनराजके मं
रानिकरि मंडित है रत्नमई है तट जाका अर देदीप्यमान है सिषररूप मुकट जा

७७ सो स्वयंबुद्ध अद्भुत सोभा का निधान जो सुरगिर ताहि देखि परम हर्षकूं प्राप्त भया ॥ प्र
थम तो याकी तलहटी अर स्त्रासिपासि की सोभा देखि अति प्रसन्न होय मन मै विचा
रता भया ॥ ७८ यह गिरिंद्र अपने सिषरके अग्रभाग करि आकाश कूं सपरस करै है
मानूं यह सुमेर लोकके मापनेका प्रमाण दण्ड है ॥ ७९ महा रवणीक छाया करि
सहित जे वृक्ष तिन करि सोभित जो इह सो याके सिषर अति मनोहर तहां देव देवां
गना निरंतर क्रीडा करै है ॥ ८० अर याके चरण लगि रहे जे गजदंत गिर ते नीलाचल
लूं लगे है जो वन के चरण सेवै सो लघु दीरघ होय ॥ ८१ गजदंत पर्वत अनादि के या

बहूचल

के चरण निलगे है सो मानूं निषधाचल नीलाचलनै याकी सेवाकूं हाथ दीपसा
रे है ॥ ८२ अर सीता सीतोदा नदी दोय को स्फटिकमणि कसी है सो मानूं समुद्र के म
यतै याका सपरस नांही कीया है ॥ ८३ अर सोभाकरि मंडित भद्रसाल वन सो मानूं
भोगभूमिकी सोभाकूं जीतै है ॥ ८४ अर भद्रसाल कै उपरि नंदन वन है अर ताकै उ

उपरिम

परि पांडुक वन है ऐसा सो वन छहूं रति के फल फूल निकरि सोभित है ॥ ८५ अर
या सुमेर कै दोऊ वोर अर्धचंद्राकार देवकुरु उत्तरकुरु भोगभूमि सोहै है अर जंबूवृ

गोल

क्ष एक वोर सोहै है एक उर साल्मली वृक्ष सोहै है ए सब इहांतै दृष्टि परै है ॥ ८६ अ
र एरवारि वनति तिनि मैं एक एक वन मध्य च्यारि च्यारि चैत्यालय है सो रतनजटि

निकट

तसिपरनिकरि आकासविषै उद्योत करैहै ८७ अर सदा पुन्याधिकारी जीवनिकरि भ
यह गिरराज चैत्यालयनिकरि मंडित अर चौगिरद वननि नदी सो मानूं मोटा भार
है ८८ अर यह गिरिंद्र मानूं जंबूद्वीपरूप कमलकी किरणिकाकी शोभा कौ धरै है जंबू
परूपकमल सरथा दिमसद्वैत्र है पत्र जामैं अर अनेक जीवरूप भ्रमर जामैं है जहां
८९ प्रगट है उदार महिमा जाकी ऐसा पर्वतनिका पति ताहि स्वयंबुद्ध [illegible] दे
ऐसी मानता भया तीन लोकमैं या समान और उच्च नाहीं ९० मेरकूं निरखता
मंत्री आगा गया जिनमंदिर तिनिपरि धुजा फरहरै है सो मानूं झलादेय याहि
ला वै है ९१ यह विवेकी श्रीभगवानके अकृत्रिम मंदिर अनादिनिधन सदाश
कासरूप देवनिकरि अर्चित तिनिकूं देखि परमहर्षकूं प्राप्त भया ९२ भद्रशालवन
के चैत्यालय तहां प्रदक्षिणा देय भक्ति वंदना अर पूजा करि ९३ सो मनस
वनिका पूर्व दिसिकी तरफ चैत्यालय जहां पूजा करि एक वैगा ९४ तहां दो
महापुरुष गगनचारण साधु पूर्वविदेहके अरिष्टपुरतें आये ९५ युगंधर
मीका समोसरण सोई भया सरवरता के राजहंस एकका नाम आदित्यगति दूजे
का अरिंजय ९६ तिनिकूं स्वयंबुद्ध प्रदक्षिणा देय बारंबार प्रणाम करि कह
या ९७ हे भगवान मैं कछु मेरे हृदेकी बात पूछूं हूं आप जगतके प्रतिबोधिवे

१०॥ अब तक याहि वैराग्य न उपज्या॥ अब तेरे उपदेस करि वह सीघ्र ही विरकत होय
गा॥ ११॥ अर आजि की राति वानैं स्वप्न देख्या है॥ जो और तौ तीन मंत्रिन मोहि कीच
वीया कूता॥ १२॥ सो स्वयंबुद्ध तनकूं निर्घाटि मोहि विषम कीचलैं काढ्या॥ अर स्ना
कराय सिंघासण परि विधराया॥ एतौ यह स्वप्न आया है॥ १३॥ अर दूजा यह स्वप्न जो
एक दैदीप्यमान अगनि की ज्वाला विजुरी समान देखी॥ अर षिणमात्र में विलै
ई॥ ए स्वप्न रात्र के अंत नरपति नै देखे है॥ १४॥ सो तो मई चित्त दोयरह्या है॥ तेरा
गम देखे है॥ सो तो हि न कहै ता पहली तू ही कहियो॥ १५॥ ए दोय स्वप्न आप कूं आएत
वव ह अचिरज कूं प्राप्त होय तेरा कह्या करैगा॥ १६॥ जैसैं तिसाया पपीह्या मेघ की
दरू विकरि यहै॥ अर राजनम का आंधा आंषि स वारले की उपाधि अति रुचि
ग्रहै॥ तैसैं आजि ही वह सुबुद्धि तेरा उपदेस तैं धरम विषै रुचि करैगा॥ मुकति की
तीसमान तैसैं अब वाकै काललब्धि निकटि आई है॥ १७॥ पहला सुपना तौ वाके पर
व विषै रिद्धि का सूचक है॥ अर दूजे सुपने का फल आयु वा की मास मात्र ही र
॥ १८॥ ता तैं वाके कल्याण निमति सीघ्र ही यत्न करि वरू स्वामि धर्म यही है॥
स्वामी का परम वसुधारि ए॥ २०॥ ऐसा कहि करि वे दोऊ साध अंतरध्यान होय
गये॥ २१॥ अर स्वयंबुद्ध तिनिके वचन सुनि स्वामी का अलप आयु जानि कछु इ

कसो चवंत भया॥ २२॥ बहुरि सीघ्र ही अलकापुरी आया॥ सो आपकै रि राजा महावलसं
मिलि चारणमुनूंके वचन सकल कहे॥ अर स्वप्नके फल कहे॥ २३॥ अर राजाकूं हि
तकी वारता कही॥ हे राजन् सब दुषनिका नाश करनहारा जिनभाषित धर्म है॥ तातैं
ताविषै रुचि करऊ॥ २४॥ तब राजा महाबल स्वयंबुद्धके वचनतैं अपनी आयु अल
प जांनि आतमकल्याण विषै चित्त धरया॥ २५॥ अष्टान्हिकाकी आठ दिन विशेषपू
जा चैत्यालयमैं करि॥ २६॥ अपने पुत्रकूं राज्य देय सब निसल्या करि आप स्वतंत्र
होय॥ २७॥ सिद्धकूट चैत्यालय जाय भगवाननकी वंदना करि निस्पृह होय संन्यास धा
रया॥ २८॥ जावजीव च्यारयों आहारका त्याग कीया॥ गुरनिकूं साषि देय पंडितमरणमं
डया॥ २९॥ वह विवेकी आराधनारूप नावपरि चढि करि संसारसागरके तिरिवेका
अभिलाषी स्वयंबुद्धकूं षेवटिया समांन मांनता भया॥ ३०॥ सर्वत्र समताभाव धरि
सकल जीवनिसं मित्रता करि विषयका अभिलाष तजि मुनि भया॥ अंतर बाह्य
सकल परिग्रह तजे॥ ३१॥ देहि पर्यंत अहारका त्याग करि परम समाधानकूं प्राप्त
होय प्रायोपगमन संन्यास धरया॥ ३२॥ प्रायोपगमन कहिए शरीरका औरपै वैया
वृत न करावनां॥ अर आपहून करनां॥ निरादर करि शरीरकूं तजनां॥ ३३॥ सो म
हा तीव्र तप करि महाबल मुनिका शरीर षीण होय गया॥ अरंतु परिणांमनि अति पु

ध्यानयेपंचपरमेष्टीकासमरणकरतैं॥३४॥असुभकर्मकीनिर्जरानईसर्वआहारकात्यागी
ताकागात्रसिथलहोयगया।परंतुप्रतत्ता सिथलनभई॥ए हीमहापुरषूंकेचरित्र॥३५॥
जैसेसरदरतिकेबादरेसपेदआरखीनआरजिनिमैरसकहिएजलनांही।जैसैंयाकासरी
ररसकह्यियेधातरहितषीणसुपेदहोयगया।मांसआरलोहीसूकिगयासोमां
मासरुधिररहितदेवनिहीकासरीरहै॥३६॥आरनेत्रगाडिगयेसोमानूंयाका
णदेषिसोचकरिडुरिगये।पहली विग्लासदेख्यायासोवियोगतदेषिसके॥३७॥
रयाकेकपोलसूकिगयेतोऊवहरूपकीसुंदरतानमिटी॥३८॥अरपहली
भुजसिषरकेयूरनामाआभूषणकरिकर्कसकृतेसोमृदुहोयगये॥३९॥अरन
रसकुचिगया त्रिवलीरहितसोहतामया।जैसासूकासरोवरतरंगरहितवल
रहितनिश्चलभासै॥४०॥अरतपरूपअगनिकेतापतैंअधिकदैदीप्यमानभ
या।जैसैंसुवर्णआगनिसूंदह्याथकामलरहितहोय॥४१॥औरसूंनसह्यापरैअै
सासरीरकासंतापकूीडामात्रसह्या।यहपरीसहसहिवेविषैअचलसोयाकूंपरी
षहजीतिनसकी।तातैंभजिगई॥४२॥चर्मअौषिरहिगये।रुधिरअरमांससूकि
गयातौउसमाधिकेवलतैंबाईसपरीसहरूपजोद्धाजीतेंसांचामहावलभयाऽ
विषैसिद्धभगवानथापेअरहृदयविषैअरहंतथापेअरआचार्यकेध्यानकासि

१ अरआचारत्तजीकै॥ मजनकाटोपअरउपाध्यायजीकामगमरकीया।

रकाटोपकीया॥ अरउणाआयकैजनकावगातरकीया॥ अरसाधसुमरणकाशास्त्र
कीया॥ असुभरूपरिपुकेजीतिवेकूंपरमात्माश्रीअरहंतदेवध्यानकेप्रसादतैंदेषप
रममंत्रकाश्रवणकीया॥४४॥ मनरूपगर्भग्रहविषैकरमरूपकालिमातैंरहितजे
निरंजनदेवभगवंत तिनिकूंस्थापिध्यानकेतेजकरिदीपगकीनांईअज्ञानम
अंधकारकौहरणहारानया॥४५॥ दिनबाईससंन्यासधारिपांचपरमेष्टीवि
षैअपनांमनलगायकरि॥४६॥ पंचनमोकारमंत्रअंतरध्यानकरिनिश्चलज
पतासंताहाथजोरिप्रभुकेचरणारविंदकूंनमस्कारकरिसमाधितैंप्राणतजे
जैसैंम्यानतैंषड्गन्यारा तैसैंदेहतैंजीवकौंजुदाजांनतासंतामुषसौंप्राणछोडेस्व
यंबुद्धकेसमीप॥४७॥ स्वयंबुद्धमंत्रीमहाउपगारकीया॥ जैसैंपहलीमंत्रकीशक्ति
करिचतुरंगसेनाकूंमहावलकेधारताहुता॥ तैसैंमहामंत्रकीसक्तिकरिमहाव
लकापरमवसुधारस्या॥४८॥ मंत्रीपनांस्वयंबुद्धनैंसाचाकीया॥ पहलीतौअर्थकूं
अर्थिसेवाकरता॥ अरअवअर्थरहितधनीहोयकाअर्थसुधारस्या॥ धर्मकास
हाईभया॥४९॥ महावलकाजीवसरीरकेभारकूंतजिततकालदूजाईसाननांम
स्वर्ग॥५०॥ तहांश्रीप्रभविमांणकास्वामीललितांगनांमांदेवभया॥५१॥ उतपाद
कशय्याविषैउपज्यामहाउदयकूंधरे जैसैंउज्जलमेघकेमध्यविजुरीसोहै तै

मैं याका वैक्रियक शरीर नाम तातैं नया॥५४॥ नवयौवन पूर्ण सर्वलक्षण मंडित अंतर्मु
हूर्त मैं प्रगट भया जैसें कोऊ सूता पुरिष सेज तैं उठै तैसें उठ्या॥५५॥ देदीप्यमान कुंड
ल केयूर मुकट भुजबंध तिनि करि सोभायमान कल्पवृक्षनि के पुष्पनि की माला प
रं सुंदर वस्त्र धरें महाज्योति का धारक नाम ताका भया॥५६॥ ताका रूप मानूं सरोवर है
दोऊ नेत्र निमेषरहित मानूं मीनरूप है॥५७॥ वक्ष स्थल का रूप कल्पवृक्ष की सोभ
करः कूं धरै है जाके भुज साखा अर कूंपल नख मंजरी नेत्र भ्रमर॥५८॥ ललितांगदेव कादि
रूप बिना योनि उपज्या ताका कहा वर्नन करें देवनि का सारूप देवनि ही का है॥५७
मैं पकूप ह्रदहि आकास तैं कल्पवृक्षनि तैं परी अर दुंदभि बाजे॥५८॥ सीतल मंद सु
गंध पवन मंदार जाति के कल्पवृक्षनि कूं हलावती भई निर्मल जल के कणनि करि पवन या जती
मंडित॥५९॥ तब इह देव सेज परि वेग ही कछु यक हिप सारि दसौं दिसि विलोकन क्
रता भया सो कहां देखै कोटिक देव कांति के धारक एकै लार दूरि तैं नमस्कार करै
॥६०॥ तब ललितांगदेव आश्चर्य कूं पाया वितर्क विचारता भया अहो वह मा
चिरज है ऐसा स्थानक पृथ्वी विषै मैं देख्या नांही॥ दरामय इकौन लोक है
मैं कौन हूं अर ए मो हि दूरि तैं नमस्कार करै है सो कौन है मैं कहां आया॥ तें कहां
जि मेरा मन बहुत प्रसन्न है॥ यह सेज कौन की अर यह आश्रम महा मनोग्य है

ऐसा चितवन करतैं क्षणमात्र मैं अवधि प्रगट भई तब ता नैं स्वयंबुद्ध कृत आपकूं उपगारी
जाण्यां ॥६३॥ अहो यह तप का फल महा दिव्य स्वर्गलोक है अर ए देव हैं जिनि के देह की कांति
लहलाट करै है अर मैं इनि मैं श्रेष्ठ हूं ता तैं मोहि प्रणाम करै है ॥६४॥ ए विमाण कल्पवृक्ष
निके वन करि विराजित है अर ए प्रियवादिनी सुंदर देवांगना है नाना प्रकार के आभर्ण
पहरें है सब्द करै है मणिनि के नूपुर जिनि कै ॥६५॥ ए अपछरानि के समूह नृत्य करैं हैं गा
वै है मधुर ध्वनि करै है मृदंग वाजै है बीनि वाजै है अपछरा कौतूहल करै है मुलकै
है ॥६६॥ ऐसा निश्चय करि नाना प्रकार की रतननि की ज्योति करि मंडित जो सेज तापरि
विराजे ॥६७॥ तब इनि के परिवार के सकल देव जै जै कार करते भये हे इश तुम चिर
काल इहां सुख करौ जैवंत होहु महाज्योति के धारक हमारे नेत्रनि कूं आनंद का
री नांदौ विरधौ फूलौ फलौ या वाणी करि स्तुति करते भए ॥६८॥ वहुरि अति
वि नय करि निकट जाय जे मुखिया देव हैं ते नम्रीभूत होय वीनती करते भ
ये ॥७०॥ हे देव प्रथम तौ स्नान करहु वहुरि भगवान की पूजा करहु देवनि कूं
जिनपूजा ही पुन्य का कारण है ॥७०॥ वहुरि तिहारे पुन्य करि यह आनंद भई देव
नि की सेना ता का महोला लेहु ॥७१॥ वहुरि नृत्यसाला देखहु ॥ ए हे देवांगना नृ
त्यकारिनी लीला सहित नौहनचावै है ॥७२॥ मनोज्ञ वस्त्र आभूषण पहरें नृत्य क

करते

वेकूं उद्यमी है। तिनिकूं निरषकरि देवांगति पायें का यही फल है॥७३॥ तिनिके वचन
तें वह सुबुद्धि ताही भांति करता भया। वहै पुरषनिका यही आभूषण है जो अपनी
तिकूं न उलंघै॥७४॥ तायें सुवर्ण समान शरीर जाका सो तहां थकें वा सहज के वस्त्र
भरण माल्यादिक तिनिकरि सोभित॥७५॥ सदा सुगंध मनोहर है स्वास जाके। सो
अणिमादि रिद्धि करि संयुक्त दिव्य भोग भोगवता भया॥७६॥ ललितांग का एक
गर का आयु सो एक हजार वरस गएं मनसा आहार। एक पष गएं स्वास अर ए
संजोग या कै काय का नरनि की नांई॥७७॥ अर कल्पवृक्षनि के पुष्पनि की माल
र मैं धरै सो हता भया। यह ललितांग देव रज रहित दिव्य वस्त्रनिकूं धरै है। जैसैं स
द[illegible]र तिनिर्मल आकास कूं धरै॥७८॥ ताकै उपरि च्यारि हजार देवांगना ति
नमैं च्यारि महादेवी अति सुंदर लावण्य ताकूं धरें॥७९॥ एक स्वयंप्रभा॥१॥ दूजी कन
कप्रभा॥२॥ तीजी कनकलता॥३॥ चौथी विद्युलता॥४॥ ए महा मनोहर च्यारों पट रा
नी॥८०॥ तिनि सहित अद्भुत भोग भोगवता सागर पर्यंत आयु भली तन भया सो सुष
न जान्यां॥८१॥ सागर प्रमाण आयु विषैं अनेक देवांगना तरंग समान भली तन भई।
वी तिनका आयु पल्योपम॥८२॥ सो ललितांग की आयु पल्योपम वाकी रही। तब
कै एक स्वयंप्रभा देवी नई॥८३॥ सो वह महासुंदर मनोहर आभूषण पहरें वि

जुरीसारिषीउभारूपपतिकैसमीपऐसीसोहैमांनूंसाक्षातमूर्तिवंतस्वर्गकील
द्मीहीहै ८४ सोसुउभाललितांगकैअतिप्रियहोतीभई जैसैंनवीनआंवकी
मंजरीमधुरकूंप्रियहोय ८५ सोललितांगस्वयंप्रभाकासुषतिरषतातकेगात्र
स्तंसपरसताऐसैंरमैं जैसैंहथनीसैंमत्तक्रयाउनमत्तहस्तीरमैं ८६ तासहि
तसुमेरकेनंदनादिवनविषैजहांचंद्रकांतिमणितिकीसिलाहै अरनवरगुंजा
रकरैहैकोयलबोलैहै ८७ अरनीलाचलादिकुलाचलनिविषैतथाविजया
र्द्धगिरकेतटविषैकुंडलगिररुचिकगिरअरमांनुषोत्तरपर्वतविषै ८८ तथानं
दीस्वरद्वीपविषै तथाअसंख्यातद्वीपसमुद्रनिविषैअथवाभोगभूम्यादिमनोह
रभूमिविषैक्रीडाकरतामया ८९ यामांतिषट्देव दिव्यभोगमहाऋद्धिकाधा
रकअनुपमस्त्रीनिसहितभोगवताभ यायअद्भुतहैलक्ष्मीजाकै मुलकनांद
सनांविलासमुंदरचेष्टातिनिकरियुक्तअपनेपुन्यकेउदयतैंशकसागरकछुय
कअधिकअधिकभोगभोगये ९० पद्लैभवअपनांतनदुरधरतपकरित्ती
णकीयाकृतताकेप्रभावकरिस्वर्गविषैसुंदरदेवांगनासहितसुषभोगए ता तैं
धर्महीउपार्जनांजोग्यहै ९१ दोप्रांनीहोतपविषैअभिलाषाकरकूंभोगतभात
जउजोअविनासीलक्ष्मीचाहोहोतौजिनेस्वरकाधर्मआराधकू श्रीजिनेस्वर

सकलपापरहितधर्मकेस्वरूपहैं हो भव्यजीव हो तुम जिनकूं पूजो अर जिनवचनकी
श्रद्धाकरहु और कुकविनिकेभाषे पापसूत्रनिकी श्रद्धान करहु ए॥१९॥ प्रसंसायो
ग्य अर्थ अर काम अर मोक्षकादायक वीतरागकाभाष्या धर्म कुकर्मरूप विषमवनीके
काटिवेकूं कुठारसमान ताके सेयवेके सीघ्रही उद्यमी होहु यह जिनमत कुमतिका
नासक मुक्तिकामूल है जे सुषके अभिलाषी हैं ते जीवदयारूप जिनसासनकामे
करहु॥२०॥ इतिश्री भगवत जिनसेनाचार्यकथित त्रेसठि सिलाकामहापुरष
नकापुराणविषे रिषवदेवका पूर्वभव वर्नन हां ललितांगदेवका वर्ननवर्ननामपांचवां
पर्वपूर्णभया॥ ॥५॥ ॥ॐनमः॥ अथानंतर ललितांगदेवके आयुविषे मा
स छहवाकी रहे तब सरीरके आभूषण मंदज्योति भये जैसे निसाके अंतविषे दीपग
मंदज्योति होइ अर चंद्रमाकी किरणि मंद होइ॥ अर कल्पवृक्षनिके पुस्पनिकी मा
लायाके उरस्थलमैं सदा विराजती सो मुरझाई भासनेंलगी॥ मानूं याकी लक्ष्मीका
वियोगजानि मुरझाय गई है॥ अर याके निवाससंबंधी कल्पवृक्ष कंपायमान दृष्टिप
मानूं याके वियोगरूप तीव्र पवनकरि कंपित भये हैं॥ अर ताके सरीरकी क्रां
तिमंद पड़ी॥ पुन्यरूप छत्रके वियोगतें छायाकहां रहै॥ अर तब ताहि क्रांतिरहितम
लीनवदन देषि दूजे स्वर्गके देवनिकूं सोच उपज्या ताकरिवाकूं देषिवेकूं समर्थ

नसये॥५॥ अरयाकेसेवकयाकीदीनतादेषिअत्यंतदीनहोयगयेजैसैंवृक्षकेकंपे त
होयवेकरिमात्सापत्रादिकसबहीकंपायमानहोयहै॥६॥ जोजन्मपर्यंतललितांगदे
वलोककासुषभोगयाथासोसबमरणसमैंदुषरूपहोयपरणम्यां॥७॥ अरयाकेकं
ठकीमालाकीमंदताकीवालदूजेस्वर्गकेअंततकसबनिजानीजैसैंपरमाणूसी
घ्रगमनकरैतौचौदहराजूगमनकरै॥ तैसैंयाकेमरणकेनिकटआवनेकीवा
र्त्ताप्रहलेदूजेस्वर्गमैंसबनिजानी॥८॥ तबसामान्यकजातिकेवडेवडेदेवयापैआ
यकरिउपदेशरूपमहामनोहरवचनकहतेभये॥९॥ होधीरअवउमधीरताकूं
धारऊसोकतजऊ॥ जन्ममरणसबहीकूंलागेहै॥१०॥ स्वर्गतैंचिवनासबदेवनिकूं
समानजानऊ॥ जबआयुकाअंतहोहै तबस्वर्गक्षणमात्रभनांहीराषिसकैहै॥११॥
यहस्वर्गलोकसदाप्रकासरूपहै॥ य हांरातिदिननांही॥ वहरितिनांही॥ परंतुमर
णनिकटआवैतवपुन्यरूपदीपककेवुझिवेकरिसर्वप्राअंधकाररूपसैहै॥१२॥ जै
सेअनुरागयास्वर्गविषैपुन्यकेयोगतैंहोयहै॥ तैसाहीपुन्यक्षीणभयेविषादउप
जैहै॥१३॥ केवलमालाहीनांहीकुमिलाईजासैहै॥ पापकेउदयरूपआतापकरिदे
हीभीनिकांतिरूपहोयजायहै॥१४॥ प्रथमतौहृदयकंपायमानहोयतापीछैं
कल्पवृक्षकंपायमानदीषै॥ वऊरिसकशरीरकीकांतिचिलयजायलज्जाऊ

जातीरहै विलापकरै॥१५॥ अरलोकनिका अनुरागमिटिजाय। जे माई आवै व
विरूपदृष्टिपरै॥१६॥ कामकाअभिलाषमिटिजायमानकाभंगहोय। मनकूंसो
रूपअंधकारदवावै। वैरि अंधेरा आविनिआवै॥१७॥ जबमरनुआवै तबदेव
निकीदुःखअवस्थाहोयजाय। जैसानरकविषैदुषनांही तैसादेवलोककेछूट
नेकादेवनिकूंदुखहोय॥१८॥ सोअवतुमकूंयहदुषआयप्राप्तभयाहै। सूर्यउदय
यसोअस्तहूहोय। तैसैंदेव उपजैसोकालपायअवस्यमरै॥१९॥ कोउदेव
वितासीनांही। यहजगतकाप्रपंचविलापकूंलीएंहै। तातैंतुमसोकनकरहू।
इहसोककुगतिकेनवणविषैनांषिवेवाराहै। तुमकूंयहचिंताहैमतिमैंकुयोनि
विषैजायपरहू। सोजिनधर्मकेप्रसादतैंकुयोनिविषैनपरहूगे। धर्मविषैबुद्धिधु
रू। धर्महीपरमसरणहै॥२०॥ कारणविनांकार्यकीउत्पतिनांही। सोस्वर्गमो
क्षकाधर्महीकारणहै॥२१॥ तातैंतुमजिनसासनविषैअपनांमनलगावहू। विषा
नकरहू। तातैंदुरगतिनहोयगी॥२२॥ एवचनदेवनिकेसुनिवहधर्मात्माधीर्य
कूंअवलंबिसमस्तचैत्यालयांनिकीपूजाद्विनपंदरहकरि॥२३॥ मरणसमैसोल
स्वर्गतहांइनिकामित्रअच्युतेंद्रयाकौलेगया। सोअच्युतस्वर्गकेसकलचैत्याल
यांनिकीपूजाकरी। अरवैनटरूकेमूलमरणसमैमहासमाधानरूपाप॥२४॥ पंच

नमोकारकै ध्यांन करि दोऊ हाथ जोरि भगवांन कूं नमस्कार करि तत्काल अहरूप हो
य गया ।२५। सदां तैं वय करि जंबूदीप विषै सुमेरु कै पूरव दिसा की वोर महाविदेह त
हां पुष्कलावती देश ।२६। ता विषै स्वर्ग भूमि समांन उत्पलषेट नगर जहां सालि
आदि नाना प्रकार के धान्य अति फलि रहे हैं अर कमलनि करि पृथ्वी सोभित
।२७। तहां राजा वज्रबाहु इंद्र समांन ताकै रांनी वसुंधरा सो साक्षात वसुंधरा कहि
ए पृथ्वी ही है ।२८। तिनि कै वह ललितांग देव वज्रजंघ नामा पुत्र भया सो वज्र सम
न है जंघ जाका ।२९। जैसैं दोजि का चंद्र दिन दिन वधै तैसैं दिन दिन वृद्धि कूं
धारता भया अपने कुटंब रूप कमोदनि कूं प्रफुलित करता संता अर श
त्रुनि के मुषकमलनि कूं मुद्रित करता ।३०। नवयौवन कूं प्राप्त भया याके
रूप की सोभा पूर्णवासी के चंद्रमां समान होती भई सिर विषै केस अति स्यांम
अति वक्र स्निग्ध सचिक्कण लंबायमांन सुगंध भ्रमर सम सोहते भये मांनूं क
मरूप कारे नाग के पुत्र ही विस्तरे हैं ।३१। अर याका मुषकमल समान नेत्र भ्रमर
समांन मंदहासि केसरि अर मधुर वाणी मकरंद सो सोभा कहनें मैं न आवै ।३२।
अर नेत्रनि कै समीप दोऊ कान श्रुति के भार कर कैसे सोहै हैं मांनूं नेत्रनि कूं स्व
मद रसीपनां सिषावने कूं पंडित निकट राषै हैं ।३३। अर कंठ विषै मोतिनि का

हारहिमकणसमांनउजलकैसासोहैमांनूंमुषरूपचंद्रमांकीसेवाकेंअर्थितारा
निकेसमूहहीआयेहैं।३५। अरकुमारकावक्षस्थलविस्तीर्णचंदनसेंचर्च्या
ऐसासोहैमांनूंसुर केतटसूंलागीसरदकीचांदिनीहीसोभैहै।अरमुकट
पचूलिकामैंफिटयाकासिरसुमेरसमांनताकेसमीपदोऊदीरघभुजामांनूंनी
लाचलनिषधाचलहीहै।३७। अरयाकेसरीरकैमध्यनदीकेभवणसमांनगंभी
नाभिसोहतीभईमांनूंनारीनिकीदृष्टिसोईभईहथनीतिनिकेरोकनेंकोगर्त
है।३८। अरकांचीदामकरिवेष्टितकटिमंडलऐसासोहैमांनेंजंबूद्वीपका
स्थलसुवर्णकीवेदीकरिवेष्टितहै।३९। अरदोऊनितंबमहासुंदरस्थिरवर्तु
रसोहतेभए। अरदोऊजंघकदलीकेतरुतैंअतिकोमलमांनूंस्त्रीनिकाम
नसोईभयागजताकेबांधिवेकेमहाथंभहीहै।४०। जंघवज्रसमांनदृढतिनि
कहावर्णनकरैंयाकेनामहीमैंअर्थआयगया।४१। अरताकेचरणजुग
लिकोमलमहासुंदरअतिआरक्तपरमसोभाकूंधारतेभयेमांनूंबाल
कमलहीहै।कमलकीसोभातौरात्रिकूंमुद्रितहोयहै।अरयाकेचरणरात्रि
दिनसदासोभितहै।४२। याकीरूपसंपदाश्रुतिसंपदासहितमनुष्यनिकेम
हरतीभई।जैसीसरदकीचांदिनीकरियुक्तचंद्रमाकीमूर्तिलोकवि

षिनिकूं प्रियहोय ॥४३॥ अरताकी बुद्धि आद्यागमयुक्तागमपरमागमविषै प्रवीण
सर्वशास्त्रनिविषै दीपिकाप्रमानदीपतीभई ॥४४॥ सो विनयवांनयतें ड़ी सकलक
लाकी वेत्ताराज्यलक्ष्मीकी कटाक्षिरूपबाणकी निसाण होतीभई ॥४५॥ ताके स
हजगुण विना सिषाए जगतके जीवनिके मन मोहतेभये याकी अरसंतयोपता
जननिके मन विषै अनुरागवढावतीभई ॥४६॥ यहसरस्वतीविषै अनुरागकरता
अरकीर्तिकूं दसूं दिसि विस्तारता अर लक्ष्मीकूं वढावता विवेकीनिके सिरप
रि छत्रसमान सो होता भया ॥४७॥ सो पुन्यवान यौवनकूं प्राप्त भया तब स्त्रीनिविषै
निस्पृह स्वयंप्रभादेवांगनाकै अनुरागकरि अनुरक्त है चित्त जाका ॥४८॥ ताका
परमआनंदतैं काल व्यतीत होय है अर वह स्वयंप्रभादेवी देवलोकतैं चयक
रि कहां उपजी सो कहिए है ॥४९॥ जब ललितांगका स्वर्गतैं पतन भया तब स्व
यंप्रभा पतिके वियोगतैं अतिषेदषिन्न भई जैसें चकवी चकवाके वियोगतैं षेद
षिन्न होय ॥५०॥ अर जैसी ग्रीषमऋतिविषै भूमि संतापकी धरनहारी होय तैसी आ
तापरूप होइ ई अर जैसी वर्षाके आगमविषै कोयल मधुरवचनतैं रहित हो
य जाय तैसी होयगई ॥५१॥ दिव्य कषधिसमान पतिका संयोगतैं याकूं आधिक ताके वियोग
हि चित्तकी चिंता सो आधि कहूं तैं अधिकपीडा उपजावतीभई ॥५२॥ तब एक दृ

दधर्मनामा देव याकूं उपदेस देय सो कहु कालय जिनमार्ग विषै सावधान करता भया सो
चित्रामकी पुतिमासारिखी भोगनिविषै निस्पृह होती भई जैसैं सूरवीर पुरुषकी बुद्धि मृत्यु के
भयतें रहित होय ५४ सो स्वयंप्रभा श्रीमती होणहार धर्मकी धारक महा विवेकवंती उत्तम ह्रै
नांतक जिनपूजा विषै तत्पर भई ५५ नगरनि के अकृत्रिम चैत्यालयनि विषै पूजा करी
सुमेरु पर्वतका सौमनस नाम उद्यान ताकै पूरब दिसिके जिनमंदिर विषै तत्वचिंतन सै
कार मंत्रका समरण करती ५६ समाधि करि प्राण तजि ईसान स्वर्ग गई जैसैं रात्रिके अंत वि
तारा अदृस्य होय ५७ सो पूर्वकहया पूर्व विदेह ताकी पुंडरीकणी नगरी विषै राजा व
ज्रदंत चक्रवर्त्ति ता पति की राणी लक्ष्मीमती लक्ष्मी सारिषी सुंदर राजा ताकरि युक्त
जैसा सोहै जैसा कल्पवेलि करि वेष्ट्या कल्पवृक्ष सोहै ५८ तिनि कै वह स्वयंप्र
भा श्रीमती नामा पुत्री होती भई ५९ मानूं सुंदरताकी सोभा करि कामकी पताका
है ६० सो कुमारिका वसंतरितिसमान नवयोवनकूं पाय करि अधिक सोहती भ
ई जैसैं चंद्रमांकी कला वधती संती लोकनिकूं हर्ष वधावै तैसैं कुटंबकूं हर्ष व
धावती भई ६१ ताकै रूपका वर्णन कछुइक करिए है जाकै चरणनिके नख
हा सुंदर अरुण तामरे कमलकी सोभाकूं जीतै अरपगथली सोभा असोक वृक्ष
की कूंपलकी सोभाकूं जीतती भई ६२ ऊपर जाके चरणकमल लक्ष्मीके निवा

सवाजतेनूपरतेईलएगुंजारके करणहारे नवरतिनिकरिसोभितहै ६३ मांनूंकमलचि
रकालजलमैंनिवासकरितपकीया अरअपतांतनकंटककरिमंभितकीयाकं
यकलेअरूपतपवैरोमांचसंयुक्तकीया अररात्रिकूंमुद्रितहोनांमीनपकरनां
दूहवफावुतहै सोमांनूंआचस्यालाकरिकमलयाकेचरणनिकीउपमांकूंप्रा
पनया ६४ अरयाकीजंघामांनूंकामकेतरकसहीहैं ६५ अरदोउवोरमांनूंका
मरूपमांतेहाथीकेवांधिवेकेथंभहीहैं अरदोऊनितंबसरोवरीकेपुलिनस
मांनसोभायमांनवस्त्ररूपनीरकरिआछादितअतिमनोग्यताकूंधरतेभयेहै ६
६ अरसोकृत्यासरीरकैमध्यदक्षिणावर्त्तगंभीरनाभिकूंधरतीभई जैसैंनदीज
लकरिपूर्णभिवणकूंधरें ६७ अरयाकीकटिकेहरसमांनअतिखीनमतिकरद
वित्ततनकेभारकरिल चकिजाय ऐसाविचारिनामकर्मरूपविधाताने मांनूं
रोमावलीकेमिसिकरिआधाररूपथूणीधरीहै ६८ नाभिरंध्रकेअधोभाग
सूक्ष्मरोमनिकीकेपंक्तिऐसीसोहै मांनूंएकस्थानतेंदूजेस्थानगमनकरताजो
कामरूपसर्पताकेषोजहीहै ६९ अरवहकन्यालतासमानमहाकोमलदोऊबा
हूसाखासमांनधारतीभई नषनिकीक्रांतिसोईभईपुष्पनिकीसोभाताकरिस
हितहै ७० अरकुचरूपकुंभस्यांमवीटलीकूंधरें ऐसेसोहै मांनूंकामकेरसके

मं०रु

नेरेकलसनीलरत्नकीमहोरसंयुक्तसोहेहै।७०।अररताकीकंचुकीसूवापंषीस्त
तटस्थलगीऐसीसोहै।मानूंकमलनिपरिसिवालहीआयगयाहै।७१।अरउरो
वैमोतिनिकाहारहिमसमानउज्जलकुचनिकेउपरिआयरह्याहैसोकैसीसोभाकूं
धरैहै।मानूंफागकापुंजहीकमलनिकूंसपरसैहै।७२।अरकन्याकीग्रीवारेषां
करिअतिसुंदरसंषकीग्रीवाकीसोभाकूंधरैहै।अरकिंचितनम्रीभूतहोउमुसेष
तिनिकूंधरैंऐसीसोहैमांनूंहंसनीदोउपांषनिकूंधरैहै।७४।अररताकामुषचंद
अरकमलदोऊ।कीसोभाकाजीतनहाराअदभुतसोभाकूंधरैंनेत्रनिकूंआनंद
कारीमुलकनिरूपचांदिनीकूंधरैंअरदेदीप्यमानदांतनिकीजोतिसोईहैकेस
रिजाविषै।७५।मांनूंचंदमांचिरकालकलाकीहांनिहद्धि रूपपंचंडायणतपक
रियाकेमुषकीउपमांकूंप्राप्तनयाहै।७६।जैसायाकामुखतैसाचंदमाकह्या। रूप
रकमलकह्या।अरयंकेकर्णकरणमरणसहितसोनेत्रनिउलंघै।अपनीदी
ताफारीकणहारानिकटवरतीताहिकौनदेषिसकै।भावार्थ।नेत्रनिकीक
र्णपर्यंततीक्ष्णकटाक्षहै।यानयकरिनेत्रकांननिकेउलंघनहारेकहिए।७७।
रताकेनेत्रनिकैनिकटिकांननिमैंकमलनिकेकर्णफूलकैसेसोहैमांनूं
कमलनिकीसोभ याकेनेत्रनिकीसोभाकूंहसनहाराहैताकेदेषिबेकूंकमलआयेहैं।७८।अरमु

स्वरूपकमलसंअनुरक्तअलकनिकीपंकतिताहि सिरपरि श्रीमतीधारतीभई
सोबहुरिनिकीयहोसा तिहैं जो मलिनाचारीहू होयअरअपनाआश्रयलेय
ताहिनीकैंराखै ७९ केसनिकेभारकोमलवक्रसुगंधस्निग्धसूक्ष्मस्यामः
दीर्घनम्रीभूतमानूंयहचंदनकेवृक्षकीसाषाहै ताकेकारेनागलगिरहेहैं
८० श्रीमतीकेरूपकाकहांलगवर्णनकरैं मदनकेउन्मादकोउपजावनहा
रीयाकीरूपसंपदामानूंदेवांगनाकारूपएकत्रकरिनिर्मापीहै ८१ जैसैंकोऊ
चतेराएकचित्रामतीकानवनावै तबदूजाचित्रामतीकावनायअपनां
अपनमनउतारैं तैसैंकर्मरूपचतेरेनैंलक्ष्मीकूंचपलवनायअपनमनउपा
र्जीऊतासोमानूंश्रीमतीकेसर्वलक्षणपूर्णवनायअपनोपापपषास्यो ८२
मातापितापुत्रीकूंदेषिअतिहर्षकूंप्राप्तभये यहपुत्रीचंद्रकलाकीनांईआनं
दकारनी ८३ एकदिनयहकन्यारतनमईमहलहंसकीपांषसमानउजल सो
ताकूंरिदेवनिकेविमानकूंहसैताविषेसयनकरतीऊती ८४ तासमैएकश्र्रीतं
तनयासोसुनऊ याकापितावज्रदंतचक्रवर्तिताकापितायसोधरतीर्थंकर
तिनिकूंमनोहरनामउद्यानविषेकेवलज्ञानउपज्याऊता ८५ सोदेवविमान
तिचढेकेवलकल्याणककीपूजाकूंआवतेऊते ८६ सोपुस्पनिकीवर्षाहो

तीऊती॥ अरुभ्रमरगुंजारकरतेऊते॥ मानूंस्वर्गकीलक्ष्मीनैंप्रभूकेदेषिवेकूं अ
पनेनेत्रहीपसारे॥८७॥ सीतलमंदसुगंधपवनमनोज्ञबाजतीऊती॥८८॥ अरुदेव
दुंदभिवाजतेऊते॥ तिनिकरिदसूंदिसासबदायमांनहोयरहीहुती॥ अरुदे
वनिकेजैजैकारशब्दहोयरहेऊते॥८९॥ सोकन्यापछिलीरातिदेवनिकीधुं
निसुनिततकालजगी॥ जैसैमेघकीधुनिसुनिहंसनीफरैतैंफुरी॥९०॥ अवऊरि
वनिकेदेषिवेकरियाहिपूर्वजन्ममरणभया॥ सोललितांगकूंयादिकरिमू
कूंप्राप्तभई॥९१॥ तबसबसषीनिसीतोपचारकरिपवनघालिसचेतक
तौऊमौनिगहिंअधोमुषीहोयरही॥९२॥ वहललितांगकास्वरूपमहा
तोहरकांतिरूपसुंदरलछिनमानूंयाकेउरविषैउकीरेकाढ्याहै॥९३॥ स
निपूछ्यातिहारीकहादसाहै॥ सोयहमौनिगहिरहीकछु कहेनांही॥ वहल
लितांगकाअनुपरूपयाकेउरमैंछायरह्या॥ सोवचननिकसैनांही॥ मनमें
यहविचारनैयोवमैंमोहिंवाजीवकीप्राप्तिकैसैंहोयमौं नगहिरही॥९४॥ त
सबसषीहरषाजानिकूंलारलेययाकेमातापितापैंजायमूर्छाकाअरमौ
निगहिवेकासकलवृत्तांतकह्या॥९५॥ सोसुनिकरिव्याकुलहोयततकाल
पुत्रीपैंआए॥ याकीअवस्थादेषिसोचकूंप्राप्तभए॥९६॥ अरकहतेभएहे

मैंधर्मकाकाममुख्यहै॥ अरधर्मकार्यमैंजिनपूजामुख्यहै॥ ७॥ कादितैजोविवेकीतिनकी
हरीतिहै॥ अतिदुर्लभजोथिरपद ताकानुपायसोमुख्यकरै॥ जिनपूजाअविनासीप
दकाकारणहैसोप्रथमकरनी॥ अरचक्रकान्तसमवविनासीकसुषकेकारणहै
सोपीछैंकरूंगा॥ ऐसाविचारकरियसोधरतीर्थंकरकीपूजाकूंवज्रदंतनिकट
वर्तीलोगनिसहितगय॥ ८॥ जायमहापुन्यकाकारनजिनपूजाकरतामया॥ अफु
लितहैमुषकमलजाका॥ ९॥ सोभगवानकेंचरणारविंदकूं प्रणामकरतैंहा॥ अ
धिज्ञानउपज्याविसुद्धपरिणामकरिकहाफलनहोय॥ १०॥ तवअवधिकरिव
दंतजानीमैपूरवभवविषैअच्युतेंद्रऊता॥ तहांतैंचयकरिवजूतंदनया॥ अर
हूजेस्वर्गकादेवललितांगमेरामित्रसोवज्रजंघमया॥ अरललितांगकीस्त्रीस्व
ज्ञामेरैपुत्रीश्रीमतीमई॥ यहसर्ववृतांतजांन्या॥ वक्रभिगवानकीपूजाकरिच
वलाकरिपाछाघरिआयपंडितात्रायकूंपुत्रीकी रक्षासोपी॥ १२॥ आपचक्रपूजा
करिदिग्विजयकूंचड्या॥ हाथी॥ घोरे॥ रथ॥ पयादे॥ देव॥ विद्याधर॥ एषडांगसेना
लार॥ १३॥ चक्रवर्त्तिकूंगएंपीछैंपंडितात्रातिनिपुणश्रीमतीकूंएकांतविषैप्रति
धतीमई॥ १४॥ असीकवृनैमध्यचंद्रकांतमणिकीसिलापरिश्रीमतीसय
तीऊतीताकेनिकटिवैठिअतिसनेहसूं॥ ताकेअंगअपनेंकोमलहाथनिक

रिमपरसती।२५। अपनेदांतनिकीकांतिरूपजलकेप्रवाहकरिताकेहृदयकासं
पनिवारतीसंतीअमृतरूपवचनकहतीभई।२६। हेपुत्रीमैंपंडितासर्वकार्यविषैप्र
वीणतेरीप्राणसमानसषीअर्धायसोजननीतुल्य।२७। तातैंतूमोसूंदुरावनकरि
हैकैमैधन्यहैंजापेतेरामोहिमोंनिकाकारणएकांतविषैकहुजोअपनादुषहोय
सोमातासूंनछिपाईए।२८। मैंभलीभांतिअपनेचित्तविषैतेरीपीराकाकारण
विचास्यापरंतुजानिवेमैंनआया। तातैंहेनवयौवनेतूकहु।२९। तेरैयहकोईम
दनकाउन्मादउपज्याहै। अथवाकोईग्रहपीड़ाहै। यौवनकेआरंभविषैमदन
काउन्मादअवस्थाहोयहै।३०। याभांतिपंडिताश्रीमतीकूंपूछ्या। तबश्रीमती
नैंमुषरूपकमलकूंकैनीचाकरिकहतीभई। जैसादिवसकेअंतविषैक
मलमुद्रितहोयजाय। तैसामुद्रितहोयरह्याहैमुषकमलजाका।३१। सोकहतीभई
हेमातैंलज्जाकेयोगतैं [illegible] काहूयैंकहिवेकीनांही।३२। तथापितूमातास
मानहै। मेरीतैंप्रतिपालनाकरीहै। तेराविस्वासहै। तातैंहूंकहूंहूं।३३। मेरी
धाविस्तारकूंलीएंहै। मेरापूर्वजन्मकाचरित्रदेवनिकेदेखिवेकरिमोहियादि
याहै। सोचरित्रकैसाहै। अखेकेहूवा। सोसंपूर्णमैंकहूंहूंतूसुनि।३४। जैसैंसु
पनांदेष्याहुयादिरहै। तैसैंमोहियादिहै।३५। मैंपूरवजनवविषैधातकीषंडनामा

